# श्री दादू वाणी

(सटीक)

अनभै वाणी अगम को, ले गई संग लगाय।
अगह गहै, अकह कहै, अभेद भेद लहाय॥


सम्पादक

**मा. नारायण स्वामी**

एम ए , शिक्षाविद्, अर्थशास्त्री, साहित्य-विशारद


(संशोधित एवं परिवर्धित संस्करण)


टीकाकार

**सन्त कवि कविरत्न स्वामी नारायण दास जी महाराज**

पुष्कर





प्रकाशक

**श्री दादू दयालु महासभा, जयपुर**

सार्वजनिक प्रन्यास सं. ६७५/७९

*नौका येन विलंघिता जलनिधौ कारुण्य पोथेधिना,*
*'दादूराम दयाद्र्य पालय विभो' श्रुत्वेति वेश्येरिते ।*
*यद्‌गीतेन विशुद्धता: सपतयो गावश्च प्राप्ता पदम्,*
*त दादूं शरदेन्दु सुन्दरवर वन्देऽहमानन्ददम् ॥*

# प्राक्कथन

सत्यराम/परम पिता परमात्मा एव परमदयालु इष्ट गुरुदेव श्री दादूदयाल जी महाराज के असीम अनुकम्पा से श्रीदादूवाणी ग्रन्थ (सटीक) का यह चतुर्थ सस्करण प्रकाशित करते हुए अपार हर्ष का अनुभव हो रहा है।

श्रीदादूवाणी प्रमुखतया एक आध्यात्मिक ग्रन्थ है, यो कहिए, आत्म-दर्शन है। सर्व वेद शास्त्रो का सार और सन्त-शिरोमणि श्री दादूदयाल जी महाराज का स्वकीय साधनाजन्य अनुभव-ज्ञान मिलकर जहा धर्म और मोक्ष का विषय सुस्पष्ट स्वरो से शब्द-शब्द मे स्फुटित हो रहा है, वहीं गौणरूप से भौतिक गुणो एव व्यावहारिक ज्ञान पर आधारित अर्थ तथा काम के विषय का निदर्शन भी स्थल-स्थल पर पर्याप्त मात्रा मे किया गया है, अत इसे "अनभै वाणी" के नाम से भी अभिहित किया जाता है। श्री दादूजी महाराज ने स्वय श्रीमुख से कहा है-

*"अनभै वाणी अगम की, ले गई सग लगाय।*
*अगह गहै, अकह कहै, अभेद भेद लहाय॥*

*जो कुछ वेद कुरान थैं, अगम अगोचर बात।*
*सो अनभै साचा कहै, यो दादू अकह कहात॥"*

चूकि इस ग्रन्थ मे सग्रहित साखी-शब्द रूप सूक्त श्री दादूजी महाराज द्वारा विभिन्न स्थलो और अवसरो पर अधिकाशत जिज्ञासुजनो तथा श्रोतागणो के सम्मुख उन्हीं की भाषा मे स्वत स्फूर्त, सरस, सरल व सक्षिप्त सुविचार है, जो स्वरचित स्वरोचित लयात्मक पद्य शैली मे शका-समाधानार्थ एव उद्बोधनार्थ उद्घोषित हुए हैं अथवा अशत आत्मा-प्रबोधार्थ प्रकटित किये गए है। अत श्री दादूवाणी एक प्रचुर प्रकरण युक्त ग्रन्थ होने के साथ-साथ एक बहुभाषी ग्रन्थ भी बन गया है, जो ढूढाड़ी, मारवाड़ी, राजस्थानी, मेवाती, गुजराती, मराठी, सिन्धी, पजाबी, सस्कृत, अरबी-फारसी आदि अनेक भाषाओ से अलकृत है। यथा जब बादशाह अकबर ने श्रीदादू जी महाराज से फारसी जबान मे प्रश्न किया कि -

*"मौजूद खबर, माबूद खबर, अरवाह खबर वजूद।*
*मुकाम चि चीज हस्त, दादनी सजूद॥"*

तब श्रीदादूजी ने फारसी मे ही उत्तर दिया -

*"नफ्स गालिब किब्र काबिज, गुस्स. मनी एस्त।*
*दुई दरोग हिर्स हुज्जत, नाम नेकी नेस्त॥"*

और जब बादशाह ने हिन्दी मे प्रश्न किया –

*''तन मटकी अरु मन मही, प्राण विलोवणहार। तत्त कबीरा ले गया, छाछ पीवै ससार॥''*

तब महाराज ने अकबर से निम्न साखी कही –

*''चिड़ी चचु भर ले गई, नीर निघट नही जाइ। ऐसा बासन ना किया, सब दरिया माहि समाइ॥''*

(ऐसा पात्र आज तक नहीं बना, जिसमे सब समुद्रो का जल समा जाये।''

यदि श्रीदयालु प्रभु की वाणी मे व्यक्त विचारो को व्यक्ति अपने आचार–विचार मे सच्चे हृदय से अपनावे तो चारो ओर व्याप्त साम्प्रदायिक विद्वेष, भेदभाव, हिंसा, अराजकता, अकर्मण्यता, उग्रवाद, जातीय–सघर्ष जैसे परिदृश्य हमे देखने को नहीं मिलेगे और अत्याचार, अनाचार, भ्रष्टाचार, व्यभिचार जैसी बुराइयों के स्थान पर सत्यता, ईमानदारी, भ्रातृभाव, सद्भाव, सहयोग जैसे मानवीय गुणो से युक्त सुन्दर समाज की सरचना मिलेगी और ससार मे सभी लोग सुखी, स्वस्थ एव समृद्ध जीवन–यापन कर सकेगे। श्री दादूजी महाराज का स्पष्ट आदेश है –

*''साचा लीजे, साचा, दीजे, साचा सौदा कीजे रे।''*
*उद्यम औगुण को नही, जे कर जाणे कोय। उद्यम मे आनन्द है, जे साई सेती होय॥*
*दोनो भाई हाथ पग, दोनो भाई कान। दोनो भाई नैन है, हिन्दू मुसलमान॥*

अध्यात्म–दर्शन जैसा दुरूह विषय और वह भी पद्यातक प्राचीन भाषा–शैली मे लिखा होने के कारण ''श्रीदादूवाणी'' ग्रन्थ को सम्यक् समझने मे साधारण पाठक कुछ कठिनाई का अनुभव कर रहे थे, अत सम्पूर्ण वाणी जी की एक ऐसी टीका किये जाने की आवश्यकता महसूस की जा रही थी, जिसका कलेवर अधिक बड़ा भी न हो और कोई साराश छूट भी न जाये। परम दयालु इष्टदेव की कृपा से श्री दादूपथ के व्यास रूप ख्यातनामा सन्त कवि कविरत्न श्री नारायणदास जी महाराज पुष्कर वालो ने अति श्रम करके श्रीदादूवाणी के साखी–शब्दो की आद्योपान्त सारगर्भित ''श्री दादूगिरार्थ प्रकाशिका'' टीका करके सभी सत भक्त, सेवक गण, सत्साहित्य प्रेमी सज्जनो तथा ज्ञान पिपासुओ पर परम उपकार किया है। एतदर्थ समस्त मानव समाज उनका कृतज्ञ है। इसके तीन सस्करण शीघ्र ही समाप्त हो जाने से इसकी लोकप्रियता स्वत सिद्ध हो जाती है।

यह हमारा सौभाग्य है कि सर्वदा सन्त–साहित्य मे स्वाभाविक रूप से रुचि रखने वाले भडारी कनीराम जी स्वामी (नारायणा) ने महासभाध्यक्ष का पदभार ग्रहण करते ही श्री दादूवाणी के प्रकाशन को प्राथमिकता प्रदान की और श्रीदादूदयालु महासभा की प्रबन्ध समिति ने सर्व–सम्मति से महासभाध्यक्ष महोदय के सयोजकत्व मे ''श्री दादूवाणी प्रकाशन समिति'' का गठन कर दिया। तदुपरात परमहस स्वामी क्षमाराम जी को ग्रन्थ के टीकाकार श्री नारायणदासजी महाराज के पास उनकी टीका सहित श्रीदादूवाणी को आवश्यक सशोधन परिवर्धन के साथ प्रकाशन की अनुमति प्राप्ति के लिए भेजा गया। टीकाकार सम्माननीय स्वामी जी ने प्रकाशन का समाचार सुना तो अत्यन्त विह्वल हो उठे और बोले कि मेरे जीवन की भी यही अन्तिम इच्छा है कि श्री दादूवाणी जी के साथ रज्जब वाणी जैसे अन्य ग्रन्थो का भी प्रकाशन हो। इसकी स्वीकृति महासभा को पहले ही दी हुई है, अब मैं पुन सहर्ष स्वीकृति प्रदान करता हूँ। कुछ दिन पश्चात् जब महासभाध्यक्ष श्री भडारी जी ने उनसे भेट कर यह अवगत कराया कि आपके नाम–राशि (मास्टर नारायणदास) को ही इसके सशोधन–सम्पादन का गुरुतर भार सौंपा है तो वे अत्यन्त आनन्दित हो उठे और आशीर्वादात्मक वचनो के साथ इस पुनीत कार्य के शीघ्र निर्विघ्न सम्पूर्ण होने की कामना की।

श्रीदादूवाणी ग्रन्थ का यह चतुर्थ सस्करण सुन्दर कम्प्यूटराइड टाइप मे बढ़िया पेपर पर करवाया गया है। सम्पादक के बार-बार ब्रोकियल एस्थमा से पीड़ित हो जाने के कारण सपादन कार्य कई बार रुका और प्रकाशन मे विलब हुआ। आशानुरूप प्रकाशन के लिए प्राचीन पाडुलिपियो, मुद्रित ग्रन्थो एव शब्दकोशो के अवलोकान्तर आवश्यकतानुसार प्रादेशिक शब्दो व वाक्याशो के सरलार्थ व टिप्पणिया करने के अतिरिक्त निर्देशाको मे परिवर्तन-परिवर्धन के लिए पर्याप्त समय अपेक्षित था ताकि सामान्य जन के लिए भी यह सुगम व सुबोध हो सके।

शारीरिक स्वास्थ्य ठीक न रहने के उपरान्त भी स्वकर्त्तव्यबोध से बाधित मा नारायण स्वामी जी ने अत्यधिक श्रम करके पूर्ण निष्ठा व श्रद्धापूर्वक इस सस्करण को सुन्दर बनाने का प्रयत्न किया, उसी का यह सुफल है कि श्री दादूवाणी जी का यह सुन्दर, शुद्ध व सटीक सस्करण आपके कर-कमलो मे समाहृत है। एतदर्थ सम्पादक महोदय सचमुच साधुवाद के पात्र हैं।

श्री दादू दयालु महासभा प्रबन्ध समिति तथा श्रीदादूवाणी प्रकाशन समिति के सभी पदाधिकारियो व सदस्यो का आभार मानता हूँ कि उन्होने इसके प्रकाशन मे आशानुरूप रुचि लेकर पूर्ण सहयोग दिया।

श्री एम डी गुप्ता, प्रिंसिपल साहब (देहली) ने अपना अमूल्य समय निकाल कर बढ़िया कागज क्रय करने मे साथ दिया और उन्होने सेवार्थ ट्रक किराया अपने पास से देकर कागज को देहली से जयपुर भिजवाया, अत श्री दादूदयालु महासभा की ओर से उन्हे बहुत-बहुत बधाई देता हूँ।

पॉपुलर प्रिन्टर्स के प्रोप्राइटर्स ने जिस सहज श्रद्धा व निष्ठाभाव से श्रीदादूवाणी ग्रन्थ को उनके प्रेस के नाम के अनुरूप सुन्दर छपाई व बढ़िया जिल्दसाजी कराकर इसे और भी पॉपुलर बनाने का पूर्ण प्रयास किया है, तदर्थ वे प्रशसा व धन्यवाद के पात्र हैं। साथ ही नवयुवक कार्यकर्ता बहड़ के सन्त श्री शेषनारायण जी स्वामी भी साधुवाद के योग्य है, जिन्होने प्रेस के प्रकाशन व कार्य निरीक्षण मे अपने पद के अनुरूप अनुकरणीय सहयोग प्रदान किया है।

अन्त मे उन महामना महान् वीतरागी अनेक ग्रन्थो के प्रणेता व भाष्यकार, महामुनि वेदव्यास स्वरूप, सत कवि, कविरत्न श्री नारायण दास जी महाराज पुष्कर वालो को बारबार नमस्कार करता हूँ जिन्होने इस महान् ग्रन्थ को प्रकाशित करने की सहर्ष स्वीकृति प्रदान कर हिन्दी-साहित्य समाज पर जो अपार अनुकम्पा की है, तदर्थ महासभा आपके प्रति कृतज्ञता ज्ञापित करती है।

परम पवित्र श्री दादूवाणी जी के प्रकाशन मे कोई त्रुटि न रहे, यही प्रयत्न किया गया है, फिर भी मानव स्वभाववश भूल होना सभव है, अत क्षमा करने की प्रार्थना करता हूँ।

*मुझ भावै सो मैं किया, तुझ भावै सो नाहि। दादू गुनहगार है, मै देख्या मन माहि॥*

*खुशी तुम्हारी त्यो करो, हम तो मानी हार। भावै बन्दा बख्शिये, भावै गहि कर मार॥*

*दादू जे साहब लेखा लिया, सीस काट सूली दीया। महर मया कर फिल किया, तो जिये जिये कर जीया॥*

शुभ भवतु।

आपका अनुचर

**डॉ कृष्णदास दादूपथी**

दि २७ ११ ९८

मत्री - प्रबन्ध समिति, श्री दादू दयालु महासभा, जयपुर

"गुरु बिन ज्ञान नहीं, गुरु बिन ध्यान नहीं, गुरु बिन आतमा विचार न लहतु है।"
"गुरु बिन ज्ञान ज्यों अंधेरे माहिं आरसी।"

हिन्दी इतिहास के लेखक व सक्षम साहित्य समालोचक कहे जाने वाले एक महाशय कोई प्रामाणिक तथ्य प्राप्त न होने पर भी अपने हठी स्वभाव व शुक्ल वर्ण की हेठी दर्शाते हुए लिख दिया कि चाहे जो कुछ हो, आखिर थे वे निम्न जाति के ही। आगे जब उन्होने गुरुद्वारा 'मठ' के लिए 'अड्डा' शब्द का प्रयोग किया, तब तो उनकी रही-सही विद्वत्ता का ही मठ मारा गया। श्री दादूजी ने अपनी जाति के बारे मे स्पष्ट लिखा है -

दादू कुल हमारे केशवा, सगा तो सिरजनहार।
जाति हमारी जगत गुरु, परमेश्वर परिवार ॥

लोक मे जगतगुरु तो ब्राह्मण को माना गया है, फिर भी अपनी-अपनी समझ है।

कहा भी है -

जाति न पूछो साध की, पूछ लीजियो ज्ञान। मोल करो तरवार का, पड़ा रहन दो म्यान ॥

श्री दादू जी कितने पढ़े-लिखे थे, ये तो उनकी वाणी का अध्ययन करने से ही पता चलता है। बहुभाषी वाणी जी उनके ज्ञानी-विज्ञानी होने का स्पष्ट प्रमाण है। उन्होने सदियो पूर्व ही लिख दिया कि वृक्षो मे भी जीव होता है और वे चेतन पदार्थ है। अत हरे वृक्ष को काटना जीव-हिसा है। उनमे भी जीवात्मा है।

"सूखा सहजैं कीजिये, नीला भानैं नाहिं। काहे को दु ख दीजिये, साहिब है सब माहि ॥"

उनका अध्यात्म ज्ञान कितना था - यह तो अकबर बादशाह को दिए गए प्रश्नो के उत्तरो से भली भाति ज्ञात होगा -

प्रश्न - अकबर पूछे फक्कड़ से, तीन बात अड़ी ।
ऐरण, हथौड़ा, सडासी, पहले कौन घड़ी ?
कठिन प्रश्न को पूछता, काजी पडित मौन ।
पहली उत्पत्ति कहो, मादा नर में कौन ?

श्री दादू जी महाराज ने अकबर से कहा - वह ईश्वर सर्वशक्तिमान है, जिसने इस सारे ब्रह्माण्ड को रचा है। यदि वह एक-एक वस्तु को घड़ने मे लगाता तो उसे युगानुयुग बीत जाते और इस सृष्टि का निर्माण ही असभव हो जाता, अत उसने एक शब्द 'ओकार' के उच्चारण मात्र से ही सम्पूर्ण लोको की रचना की है। देखिये कितना सुन्दर उत्तर है -

"एक शब्द मैं सब किया, ऐसा समर्थ सोय। आगे पीछे जो करे, जो बलहीना होय ॥"

जब अकबर ने प्रश्न किया कि अब भक्ति मे क्या रखा है, सारे राम-रस को तो कबीर पी गया -

"तन मटकी अरु मन मही, प्राण बिलोवण हार। तत्त कबीरा ले गया, छाछ पीओ ससार ॥"

ईश्वर की अनन्तता को समझाने के लिए श्री दादू जी ने कैसी सोदाहरण सुन्दर उक्ति दी -

"चिड़ी चचु भर ले गई, नीर निघट नहीं जाय। ऐसा बासण ना किया, सब दरिया माहीं समाय ॥"

इसी प्रकार की सारगर्भित सूक्तियो से "दादूवाणी" परिपूर्ण है, समझने वाला सुपात्र होना चाहिए।

श्रीमद् भगवद् गीता के इस श्लोक के सदर्भ मे श्री दादूजी की साखी देखिये -

"ईश्वर सर्वभूताना हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति। भ्रामयन् सर्वभूतानि, यन्त्रारूढानि मायया।
"कर्म फिरावै जीव को, कर्मों को कर्तार। कर्तार को कोई नहीं, दादू फेरणहार ॥"

जितनी क्रियाए जीव करता है, उन सभी क्रियाओ मे पुरुषो द्वारा किये गये प्रयत्न के अनुसार ही परमात्मा जीव को उस कार्य को करने की अनुमति प्रदान करके उसे कार्य मे प्रवृत्त कर देता है। परमात्मा की अनुमति के बिना जीव की प्रवृत्ति नहीं होती है। जीव तत्तत् कर्मो को करता है और उनका फल भोगता है।

"घट घट दादू कहि समझावै। जैसा करै सो तैसा पावै ॥
को काहू का सीरी नाहीं। साहिब देखै सब घर माहीं ॥"

उपर्युक्त कथन का साराश यह है कि "श्रीदादूवाणी" एक आत्म-दर्शन ग्रन्थ है जिसमे ब्रह्म-तत्त्व-ज्ञान भरा पड़ा है। इसमे साहित्य के लक्षण रस व अलकार पूर्ण शब्दाडम्बर ढूढने के निरर्थक प्रयास से बचना चाहिए। यह सन्तो की अन्तरात्मा से निकली स्वत-स्फूर्त वाणी है। अत इसे साहित्यिक मनोरजन का उपबध समझना भूल है। इस ज्ञान-समुद्र मे ब्रह्मानन्द की प्राप्ति का सुगम साधन समझकर पैठने का प्रयास करोगे तभी मुक्ति-मुक्ता मिलने से मानव जीवन सफल होगा।

यह मेरा अहोभाग्य है कि मुझे श्री दादूवाणी के सपादन का सुअवसर मिला। सम्पादन का कार्य मुझ जैसे "मन मतिहीन धरै" अल्पमति के द्वारा समुचित रूप से सम्पन्न नहीं हो सकता था, फिर भी मैने मेरे सच्चे सतगुरु श्री॰श्री बलरामजी शास्त्री, मेरे काकागुरु षद्-शास्त्र-पारगत श्री सुरजनदासजी आचार्य, महामडलेश्वर गुरुवर्य श्री चैनदास जी महात्मा, श्री भुवानदास जी महात्मा (लालसोट), महामडलेश्वर श्री आत्माराम जी महाराज व्याकरणाचार्य आदि से जो कुछ सीखा, उसी का सुफल है कि इस कार्य को यथाशक्य सुन्दर बनाने का प्रयास किया है। इसमे जो त्रुटिया रही हैं, वे मेरी प्रमादता के कारण हुई है। इसके प्रकाशन मे जो विलम्ब हुआ, उसमे भी मेरी शारीरिक रुग्णता ही प्रमुख कारण रहा है।

इस वाणी के टीकाकार महोदय वयोवृद्ध सुप्रसिद्ध वीतरागी महात्मा सन्त - कवि कविरत्न श्री नारायणदास जी महाराज पुष्कर वाले हैं, जिन्होने व्यास स्वरूप अनेक ग्रन्थ लिखकर दादू समाज का ही नहीं अपितु सम्पूर्ण मानव समाज का कल्याण किया है। जब मैंने स्वय उनकी शरणागत होकर इस ग्रन्थ के सशोधन व सम्पादन हेतु आशीर्वाद चाहा तो उन्हीं के शब्दो मे "नारायणदास का अभ्यास तो सशोधन का ही है। सशोधन तो सुधार को कहते है, यह करना तो अच्छा ही है" यह कहकर मेरे शिर पर अपना वरद हस्त रखते हुए अत्यन्त गद्‌गद वाणी से आशीर्वादात्मक ये वचन बोले -

"सर्वे भवन्तु सुखिन सर्वे सन्तु निरामया । सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दु खभाग्भवेत् ॥
तन मन निर्मल आत्मा, सब काहू की होय। दादू विषय विकार की, बात न बूझै कोय ॥ "

परम इष्टदेव श्री दादूदयाल जी महाराज व सन्तो के आशीर्वाद से मैं श्रीदादूवाणी के सम्पादनार्थ पुन स्वस्थ हो गया और मुझे प्रसन्नता है कि यह कार्य निर्विघ्न सम्पन्न होगया।

सन्तो की वाणी का सम्पादन करना अत्यन्त कठिन कार्य है। मुझे इसमे काफी कठिनाई का सामना करना पड़ा है। टिप्पणीकार भी जहा जटिल शब्द आया, मौन नजर आये। फिर भी मैने प्राय सभी कठिन शब्दो पर निर्देशाक लगाकर उनके अर्थ को सुस्पष्ट करने की चेष्टा की है। जहा टीका मे दुरूहता दृष्टिगत हुई या कोई अश छूटा हुआ मिला तो उसका सुगम अर्थ करके या वाक्याशो को क्रमबद्ध करके आसान बनाया है। 'जनि' जैसे शब्द जिसका अर्थ 'नहीं' है, उन पर बार-बार निर्देशाक लगाकर स्पष्ट किया है जिससे उसका अर्थ 'जिन' या 'जिन्होने' न समझे। जिन महानुभावो के ग्रन्थो से सहायता ली है उनके प्रति कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ। फिर भी इस कार्य मे जो कमिया या भूल रह गई हैं, वे मेरी विवशता या प्रमादवश रही हैं, जिन्हे वृद्ध-बाल समझकर क्षम्य-भाव से सुधारने का कष्ट करे।

समय-समय पर सन्त-साहित्य-सर्जक भडारी श्री कनीरामजी स्वामी (नरायना), सत-साहित्य प्रचारक श्री क्षमाराज जी साधु, विद्वद्वर महन्त श्री बजरगदास जी महाराज प्राचार्य आदि जिन सज्जनो ने अपनी सम्मति, सहमति या अर्थ स्पष्टीकरण मे व श्री हरिओम् स्वामी ने प्रूफ सशोधन मे सार्थक सहयोग दिया है, उन सबका मैं आभारी हूँ।

अन्त मे पॉपुलर प्रिन्टर्स के प्रोप्राइटर श्री महावीरप्रसाद जी निर्मलकुमार जी जैन को, जिन्होने अत्यन्त श्रद्धाभाव से इसके मुद्रण मे अपनी पूर्ण निष्ठा प्रकट कर इसे अपने नाम के अनुरूप पॉपुलर बनाने का प्रयास किया है, बहुत-बहुत बधाई देता हूँ। साथ ही प्रेस के कम्प्यूटर प्रभाग के प्रभारी श्री देवव्रत डे, श्री महेश शर्मा तथा श्री राजेन्द्र शर्मा द्वारा पूर्ण लगन के साथ बार-बार सशोधन करके इसे त्रुटिविहीन व सुन्दर बनाने का प्रयास किया, वे सभी धन्यवाद के पात्र हैं।

श्री दादूदयालु महासभा ने श्री दादूवाणी का प्रकाशन करके समाजहित का जो कार्य किया है, वह उसके उद्देश्यो के अनुरूप है। आशा है, भविष्य मे भी वह अपने उद्देश्यो मे सफलता के मार्ग पर अग्रसर रहेगी।

कृपाकाक्षी किंकर

श्री जयत जयन्ती

**नारायण स्वामी,**

मार्गशीर्ष शु ८ स २०११ वि

निवाई महन्तो का बाग, जयपुर - १

ॐ

ईश्वर पद के प्राप्ति का, हेतु मनुज तन पाय।
सद् शिक्षा गह भजन कर, श्वास न वृथा गमाय॥



अनेक ग्रन्थ निर्माता -

संतकवि कविरत्न श्री नारायणदासजी महाराज

श्री कृष्ण कृपा कुटीर, पुष्कर

॥ श्री ॥

# भूमिका

वीतरागभयक्रोधलोभमोहमदभ्रमः ।
सत्यरामपरः श्रीमान् दादूर्विजयतेतराम् ॥

आज का मानव जबकि नवीन वैज्ञानिक उपलब्धियो के मद मे आसुरी सम्पत्ति प्रधान दानवता की ओर बढता जा रहा है उस समय त्याग, तपस्या, नैतिकता, सहिष्णुता, निरभिमानता तथा ईश्वरीय शक्ति की सत्ता व उत्कृष्टता आदि दैवी सम्पत्ति की शिक्षा देने वाले सन्तो के उपदेशो की आज कितनी आवश्यकता है, यह किसी से छिपा हुआ नही है। इसलिए आज के स्तब्ध व पथभ्रष्ट मानव समाज के समक्ष सन्तो के अनुभूतिमय उपदेशो को प्रस्तुत करने वाला प्रत्येक प्रयास निर्विवाद रूप से श्लाघनीय व महनीय है। स्वामी नारायणदास जी का "श्रीदादू वाणी" के सम्पादन का प्रयास भी इसी श्रेणी के अन्तर्गत है। सरल टीका के निर्माण द्वारा दादूजी के उपदेशो को जन साधारण तक पहुचाने का आपका प्रयास और भी स्तुत्य है। दादूजी की वाणी सरल व सरस होने पर भी बिना टीका के जन साधारणगम्य नही है, किन्तु इस टीका के बाद यह जन साधारणोपयोगी बन जाती है। इससे पूर्व सम्पूर्ण दादू वाणी पर कोई सरल टीका नही बनी है। श्री स्वामी जीवानन्दजी के द्वारा प्रकाशित टीका केवल साखी भाग पर है और पूज्य स्वामी श्री मङ्गलदासजी महाराज द्वारा विरचित टिप्पणी विशिष्ट होते हुये भी केवल दुरूह स्थलो और कठिन शब्दो की व्याख्या व विश्लेषण करती है, अत. वह विद्वानो के लिए अत्यन्त उपादेय होने पर भी जनसाधारण-बोध्य नही है। अत. जनसाधारण की दृष्टि से यह प्रयास सर्वथा श्लाघनीय व उपादेय है, किन्तु वाणी के यथार्थ मर्म को उद्घाटित करने वाली शास्त्र-प्रमाण-सम्पन्न एक टीका की नितान्त आवश्यकता है जो शास्त्रीय दृष्टि से दादूजी के अनुभवात्मक वचनो का विश्लेषण कर सके, परन्तु यह सब भविष्य के गर्भ मे है। अत· यहाँ उसकी चर्चा न कर इस सक्षिप्त भूमिका में दादूजी के कतिपय सिद्धान्तो पर सक्षेप से दो चार शब्द कहने है।

**दादूजी का मध्यमार्ग**—दादूजी उपासना के क्षेत्र मे निष्पक्ष मध्यमार्ग को मानते है। वे किसी प्रकार के राग-द्वेष व पखापखी मे पडना नही चाहते, क्योकि उनका आराध्य परब्रह्म सब प्रकार के पक्षो, सम्प्रदायो व धर्मों से रहित है। उसकी आराधना का सच्चा स्वरूप या प्रकार यही हो सकता है कि आराध्य के अनुरूप ही निष्पक्ष व मध्यम मार्ग का अनुसरण किया जाय। इसीलिए दादूजी कहते है —

दादू अलह राम का, द्वै पख तै न्यारा ।
रहिता गुण आकार का, सो गुरू हमारा ॥

ना हम छाडै ना गहै, ऐसा ज्ञान विचार ।
मध्य भाइ सेवे सदा, दादू मुक्ति द्वार ॥

दादूजी का यह मार्ग निराधार व सब प्रकार के द्वैतात्मक द्वन्द्वो से रहित है, क्योकि परब्रह्म स्वय निराधार व निर्द्वन्द्व है। इसीलिए दादूजी ने कहा है —

निराधार घर कीजिये, जहाँ नहि धरणि अकास ।
दादू निहचल मन रहे, निर्गुण के बेसास ॥

चलु दादू तहँ जाइये, जहँ चन्द सूर नहीं जाइ ।
रात दिवस की गम नहीं, सहजैं रह्या समाइ ॥

चलु दादू तहँ जाइये, माया मोह तै दूरि ।
सुख दुख को व्यापै नहीं, अविनासी घर पूरि ॥

दादू की साधना—यही दादू का सहज मार्ग है। दादू सहज ब्रह्म की प्राप्ति के लिए अन्य साधनो का अवलम्ब न लेकर केवल मनोवृत्ति रूप सुरति को अन्तर्मुख करके सहज ब्रह्म मे लगाने का ही उपदेश करते है। इसी से पाँचो ज्ञानेन्द्रिया, पच प्राण अन्तर्मुख हो जाते है व विषयो से निवृत्त हो जाते है,अत यही वास्तविक अनुभूति, यही सच्चा उपदेश, यही उत्कृष्ट योग व परम वैराग्य है। जैसे —

सब बातन की एक है, दुनिया तै दिल दूरि ।
सांई सेती सग करि, सहज सुरति लय पूरि ॥

दादू सेवा सुरति सो, प्रेम प्रीति सो लाइ ।
जहँ अविनासी देव है, तहँ सुरति बिना को जाइ ॥

एक सुरति सो सब रहै, पंचो उन्मन लाग ।
यहु अनुभव उपदेश यहु, यहु परम जोग वैराग ॥

यही दादू की सहज समाधि है, जिसमे वे निरन्तर लीन रहना चाहते है और जिसमे मन पहुच कर ब्रह्मानन्द का आस्वादन करता है। किन्तु यह वृत्ति तब तक अन्तर्मुख होकर सहज ब्रह्म मे नही लग सकती जब तक कि सहज के प्रति उत्कृष्ट प्रेम जागृत न हो और सहज के प्रति उत्कृष्ट प्रेम तब तक जागृत नही हो सकता जब तक कि तीव्र विरह-भावना का उदय न हो। अत दादूजी की साधना मे उत्कृष्ट प्रीति व तीव्र विरह का भी महत्त्वपूर्ण स्थान है, इसीलिए वे कहते है —

प्रीति न उपजै विरह बिन, प्रेम भगति क्यो होइ ।
सब झूठे दादू भाव बिन, कोटि करै जे कोइ ॥

दादूजी की निर्गुण भक्तिमयी साधना मे गुरु द्वारा उपदेश श्रवण और नाम सकीर्तन के बाद प्रियतम के प्रति तीव्र विरह का ही स्थान है, जिससे उत्तरवर्ती प्रेम लक्षणा भक्ति रूप उत्कृष्ट प्रेम व सहज मे मनोवृत्ति-लय-रूप सुरतियोग की प्राप्ति होती है। अत दादूजी ने मूल कारण होने से विरह को ही सहज मे ही मन, मनसा, प्राण व इन्द्रियो के निग्रह, स्थैर्य व अन्तर्मुख होने मे कारण बतलाया है —

**सहजैं मनसा मन सधै, सहजैं पवना सोइ।**
**सहजैं पंचों थिर भये, जे चोट विरह की होइ॥**

निष्कर्ष यह है कि दादूजी की साधना जो श्रवण से प्रारम्भ होती है, क्रमश· नाम-सकीर्तन, विरह व प्रीति को अपनाती हुई सुरति योग (लय योग) मे समाप्त होती है। निम्न साखियाँ उनकी इस क्रमबद्ध साधना के स्वरूप को स्पष्ट बतला रही है —

**पहिली श्रवण, द्वितीय रसन, तृतीय हिरदै गाइ ।**
**चतुर्थी चेतन भया, तब रोम रोम ल्यो लाइ॥**

**पहिली आगम विरह का, पीछे प्रीति प्रकास।**
**प्रेम मगन लै लीन मन, तहाँ मिलन की आस॥**

इनमे भी श्रवण व नाम-सकीर्तन कनिष्ठा भक्ति मे आते है, जिनका उन्होंने पहिली साखी मे निर्देश किया है और विरह तथा प्रीति के प्रेमलक्षणारूप मध्यमा भक्ति मे एव लय व सुरति पराभक्ति मे आते है, जिनका उन्होंने दूसरी साखी मे उल्लेख किया है। विरह से ही वह उत्कृष्ट साधना प्रारभ होती है जिसका पर्यवसान बिना आत्म-साक्षात्कार के नही होता। इसीलिए भागवत मे भगवान् ने गोपियो मे आत्मसाक्षात्कारोपयोगी प्रेम जागृत करने के लिए अपने आप को अन्तर्हित कर तीव्र विरह-भावना को जागृत किया है और तदन्तर ही गोपियो को भगवान् के वास्तविक स्वरूप के साक्षात्कारादि-जन्य चरम आनन्द की प्राप्ति हुई है। अत दादूजी ने आत्मसाक्षात्कार के लिए विरहादि साधनो को ही अपनाने का स्पष्ट उद्घोष किया है —

**बाट विरह की सोधि करि, पंथ प्रेम का लेहु।**
**लै के मारग जाइये, दूसर पांव न देहु॥**

दादूजी की साधना सुरति (लय) मे समाप्त होती है। इसीलिए इसे सुरतियोग व लययोग कहा जाता है। यह लय एक बार ब्रह्माकार-वृत्ति होने का नाम नही है किन्तु जीवित[१] अवस्था में उस वृत्ति का अविच्छिन्न रूप से प्रवाहित होना तथा देहत्याग के बाद अन्त स्थ ब्रह्म मे ही उसका लीन होना वास्तविक लय है। ऐसा लययोगी जीवन्मुक्त पुरुष ही वास्तविक[२] ज्ञानी है।

---

१ दादू लय लागी तब जानिये, जे कबहू छूटि न जाइ। जीवत यो लागी रहै, मूवा मझि समाइ॥

२ दादू जब मन मृतक ह्वै रहै, इन्द्रिय बल भागा। काया के सब गुण तजै, निरजन लागा॥
आदि अति मधि एक रस, टूटै नहि धागा। दादू एकै रहि गया, तब जाणी जागा॥

दादू की साधना मे सर्वस्व समर्पण तथा आपा-परित्याग-पूर्वक दीनता की भावना का बाहुल्य भी है, जिनका दिग्दर्शन उन्होंने निम्न साखियो मे किया है —

तन भी तेरा, मन भी तेरा, तेरा पिण्ड प्राण।
सब कुछ तेरा, तू है मेरा, यहु दादू का ज्ञान ॥

झूठा गर्व गुमान तजि, तजि आपा-अभिमान।
दादू दीन गरीब ह्वै, पाया पद निर्वाण ॥

दादूजी की साधना पद्धति मे बाह्य साधनो व बाह्य आडम्बरो का सर्वथा अभाव है। उनका आराध्य, उनकी उपासना, पूजा आरती आदि सभी आन्तरिक है। जैसे —

माहिं निरजन देव है, मांहे सेवा होइ। मांहैं उतारैं आरती, दादू सेवक सोइ ॥
माहै कीजै आरती, मांहै पूजा होइ। माहै सद्गुरु सेविये, बूझे विरला कोइ ॥

इसीलिए उन्होंने बाह्य मिथ्याडम्बरो को अपनाने वाले तात्कालिक जोगियो को लक्ष्य करके कहा है कि —

जोगीया वैरागी बाबा, रहै अकेला उनमन लागा ॥ टेक ॥
आतम जोगी धीरज कन्था, निहचल आसन आगम पन्था ॥ १ ॥
सहजै मुद्रा अलख अधारी, अनहद सीगी रहणि हमारी ॥ २ ॥
काया बन-खण्ड पाचो चेला, ज्ञान गुफा मे रहै अकेला ॥ ३ ॥
दादू दरसन कारन जागै, निरंजन नगरी भिक्षा मागै ॥ ४ ॥

इस पद मे सीगी, मुद्रा, कन्था, आसन, वन, गुहा आदि नाथो के बाह्य साधनो के स्थान मे सहज समाधि रूपी मुद्रा, धैर्यरूपी कन्था, कायारूपी वन-खण्ड, ज्ञान रूपी गुहा आदि आन्तरिक साधनो को ही परमात्म-साक्षात्कार के लिए अपनाने का निर्देश किया है। और जो इन आन्तरिक साधनो को अपनाता है, वही वास्तविक जोगी है। उनका निष्कर्ष यही है कि —

सचु बिन साई ना मिलै, भावै वेष बनाइ।
भावै करवत ऊर्ध्वमुख, भावै तीरथ जाइ ॥

दादू का उपास्य—दादूजी का उपास्य राम निर्गुण, निरजन, निराकार, अलख, अनादि, परब्रह्म परमेश्वर रूप है। वह न उपजता है, न मरता है, न अवतार-लेता है और न गर्भ मे आता है, न घटता है और न बढ़ता है, किन्तु सदा एकरस है। सम्पूर्ण जगत् उससे ही उत्पन्न होता है और उसी मे लीन होता है। जैसे —

ना वह जामै ना मरै, ना आवै गर्भवास।
दादू ऊधै मुख नहीं, नरक कुण्ड दस मास ॥

कृतम नहीं सो ब्रह्म है, घटै बधै नहि जाइ।
पूरण-निहचल एक रस, जगत न नाचै आइ ॥

परब्रह्म परात्परं, सो मम देव निरंजनम् ।
निराकारं निर्मलं, तस्य दादू वन्दनम् ॥
माया रूपी राम को, सब कोई ध्यावै ।
अलख आदि अनादि है, सो दादू गावै ॥

दादूजी के अनुसार ऐसे राम के दर्शन के लिए कही बाहर भटकने, तीर्थाटन करने या ब्राह्याडम्बर की आवश्यकता नही है किन्तु मन की अन्तर्मुखी वृत्ति द्वारा हृदय-प्रदेश मे ही उसके दर्शन किये जा सकते है। वे कहते है —

केई दौडे द्वारिका केई काशी जाहिं ।
केई मथुरा कूं चले, साहिब घट ही मांहिं ॥
जा कारण जग ढूंढिया, सो तो घट ही मॉहिं ।
मैं तैं पडदा भ्रम का, ताथैं जानत नांहिं ॥
पूजणहारे पास हैं, देही मांहैं देव ।
दादू ताकूं छाडि करि, बाहिर मांडी सेव ॥

**वर्गहीन समाज**—जिस वर्गहीन समाज का आदर्श गॉधीजी ने प्रस्तुत किया है, ऐसे समाज की प्रेरणा उन्होंने सन्तो से ही प्राप्त की है। सन्तो ने ही सर्व प्रथम समाज के छूआछूत, ऊच-नीच, धर्म, मजहब, सम्प्रदाय आदि के काल्पनिक भेद को दूर कर सबके साथ समानता के व्यवहार का आदर्श उपस्थित किया। सच्चे वर्गहीन समाज की स्थापना सब मे एक आत्मा के दर्शन से ही हो सकती है, तभी सब प्रकार के भेदो की समाप्ति समाज से की जा सकती है, अन्यथा कोई न कोई भेद अवश्य बना रहेगा। दादूजी ने स्पष्ट शब्दो मे बतलाया है कि ससार मे परमात्मा ने सब को एक रूप से भेजा है। मानव मात्र के शरीर-सस्थान मे कोई भेद नही है जो ईश्वर विरचित है तथा न उस शरीर-सस्थान मे अन्तर्यामी रूप से रहने वाले परमात्मा मे ही भेद है। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र आदि वर्ण-भेद, ऊच-नीच, स्पृश्य-अस्पृश्य आदि वर्ग-भेद, हिन्दू, मुसलमान आदि धर्म-भेद, सनातनी, आर्यसमाजी, शाक्त, शैव, वैष्णव आदि सम्प्रदाय-भेद, सब मानवकृत व भ्रान्तिकल्पित है। सब प्राणी ईश्वरीय सृष्टि है। परमेश्वर दृष्टि से, आत्म दृष्टि से सब एक है। अत इस काल्पनिक भेद को दूर करके सब के साथ समान व्यवहार करना चाहिए। उनके शब्दो मे वर्ग-हीन समाज का स्वरूप देखिये —

अलह राम छूटा भ्रम मोरा।
हिन्दू तुर्क भेद कुछ नाहीं, देखों दरसन तोरा ॥
सोई प्राण पिण्ड पुनि सोई, सोई लोही मॉसा ।
सोई नैन नासिका सोई, सहजैं कीन्ह तमासा ॥
श्रवणों शब्द बाजता सुनिये, जिह्वा मीठा लागे ।
सोई भूख सबनि को व्यापै, एक जुगति सोई जागे ॥

सोई सधि बन्ध पुनि सोई, सोई सुख सोई पीरा।
सोई हस्त पॉव पुनि सोई, सोई एक शरीरा ॥
यहु सब खेल खालिक हरि तेरा, तै ही एक कर लीन्हा।
दादू जुगति जानि करि ऐसी, तब यहु प्रान पतीना ॥

अनुभूतिज्ञान—दादूजी को ऋषियो की तरह सच्ची अनुभूति थी। यही प्रातिभ व आर्षज्ञान कहलाता है। यह ज्ञान सर्वथा अविसवादी तथा एक रूप का होता है। इसमे बाह्य साधनो की कोई अपेक्षा नही होती। किन्तु यह ज्ञान प्रमाणजन्य ज्ञानो से भी बलवान् होता है। अतीन्द्रिय तथा अन्य प्रमाणो से असवेद्य वस्तुओ को हम अनुभव से जान सकते है। सब प्रमाणो से अविज्ञेय अवाङ्मनसगोचर ब्रह्म का ज्ञान महर्षियो ने इस अनुभव से ही प्राप्त किया था। इसलिए ब्रह्म को स्वानुभवैकवेद्य बतलाया गया है। दादूजी ने भी इस ब्रह्म का ज्ञान अनुभव से ही बतलाया है —

अनुभव वाणी ब्रह्म को, ले गई संग लगाइ।
अगह गहै अकह कहै, अभेद भेद लहाइ ॥
जो कुछ वेद कुरान थैं, अगम अगोचर बात।
सो अनुभव साचा कहै, यह दादू अकह कहात ॥

यहाँ प्रसङ्गवश इतना और स्पष्ट कर देना है कि "जो कुछ वेद कुरान थै, अगम अगोचर बात", "वेद कुरानो ना कह्या सो देश दूर इत नाहि", "वेद कुरानो ना कह्या सो गुरु दिया दिखाइ" इत्यादि साखियो को देखकर जो दादूजी को वेद, पुराण व कुरान का विरोधी समझते है, वह उनकी भ्रान्ति है। वे इन वचनो से यही बतलाना चाहते है कि ब्रह्म का साक्षात्कार अनुभूति से ही हो सकता है, वेदादि शास्त्रो के द्वारा नही। क्योकि ब्रह्म सर्वधर्मातीत तथा असङ्ग है और शब्द की शक्ति किसी धर्म विशिष्ट मे ही होती है, अत शब्द निषेधविधया उसकी तरफ सकेत मात्र कर सकता है। श्रुति व स्मृति स्वय इस तथ्य का प्रतिपादन कर रही है —

यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह। कठोपनिषद्
नैतन्मनो विशति वागुत चक्षुरात्मा प्राणेन्द्रियाणि च यथानलमर्चिष स्वा ।
शब्दोऽपि बोधकनिषेधतदात्ममूलमथोक्तमाह यदृते न निषेधसिद्धि ॥
'जे पहुचे ते कहि गए तिनकी एकै बात'

इस वचन के अनुसार अनुभव के अविसवादी व एकरूप होने से सभी अनुभवियो की बाते एक ही प्रकार की होती है, उनमे भेद नही होता। इसीलिए दादूजी द्वारा अनुभव से कही हुई बाते श्रुति-स्मृतियो से अक्षरश मेल खाती है। कुछ उदाहरण इस तथ्य के समर्थन मे उपन्यस्त किये जा रहे है —

जब घट अनुभव ऊपजे, तब किया कर्म का नाश।
भै (अरु) भ्रम भागे सबै, पूरण ब्रह्म प्रकाश ॥ –दादू

भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः ।
क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे ॥ – कठोपनिषद्

सबै दिसा सो सारिखा सबै दिखा मुख बैन ।
सबै दिसा श्रवणहुँ सुनै, सबै दिशा कर नैन ॥
सबै दिसा पग सीस है, सबै दिशा मन चैन ।
सबै दिसा सन्मुख रहै, सबै दिसा अंग ऐन ॥ – दादू

विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वतोबाहुरुत विश्वतस्पात् ॥ – श्वेत उ ३।

सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम् ।
सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति ॥ – श्वेत उ १६।

बिन श्रवणहुँ सब कुछ सुनै, बिन नैनहुं सब देखै ।
बिन रसना मुख सब कुछ बोले, यहु दादू अचरज पेखै ॥ – दादू

अपाणिपादो जवनो ग्रहीता पश्यत्यचक्षु. स शृणोत्यकर्णः ॥ – श्वेता उ १९

सुरति अपूठी फेरि करि, आतम मांहैं आनि ।
लागि रहै गुरुदेव सों, दादू सोई सयान ॥ – दादू

कश्चिद् धीर. प्रत्यगात्मानमैक्षदावृत्तचक्षुरमृतत्वमिच्छन् ॥ – कठ उ

दादू विषै के कारण रूप राते रहैं, नैन नापाक यों कीन्ह भाई ।
बदी की बात सुनत सारा दिन, श्रवण नापाक यों कीन्ह जाई ॥ – दादू

तम् (चक्षु प्राण) अभिद्रुत्य असुरा पाप्मनाऽविध्यन् स य स पाप्मा यदेवेदमप्रतिरूप पश्यति स एव स पाप्मा। श्रोत्रमभिद्रुत्य असुरा· पाप्मनाऽविध्यन् स य स पाप्मा यदेवेदमप्रतिरूप श्रृणोति स एव स पाप्मा। – ब्र उ २ ब्रा

जहाँ थैं मन उठि चलै, फेरि तहाँ ही राखि ।
तहँ दादू लै लीन करि, साधु कहैं गुरु साखि ॥ – दादू

यतो यतो निश्चरति मनश्चञ्चलमस्थिरम् ।
ततस्ततो नियम्यैतदात्मन्येव वशं नयेत् ॥ – गीता ६ अ

आपै मारै आपको, आप आपको खाइ ।
आपै अपना काल है, दादू कहि ससझाइ ॥ – दादू

उद्धरेदात्मनात्मानं नात्मानमवसादयेत् ।
आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः ॥ – गीता ६ अ

काया राखै बन्द दे, मन दह दिस खेलै ।
दादू कनक अरु कामिनी, माया नहिं मेलै ॥ – दादू

मनसों मीठी सुख सो खारी, माया त्यागी कहै बाजारी ॥ – दादू
कर्मेन्द्रियाणि सयम्य य आस्ते मनसा स्मरन् ।
इन्द्रियार्थान् विमूढात्मा मिथ्याचार स उच्यते । – गी ३ अ
जीये तेल तिलन्नि मे, जीये गन्ध फुलन्नि ।
जीयें माखण खीर मे, ईये रब रुहन्नि ॥ – दादू
पुष्पमध्ये यथा गन्ध पयोमध्ये यथा घृतम् ।
तिलमध्ये यथा तैल पाषाणेष्विव काञ्चनम् ॥
एवं सर्वेषु भूतेषु आत्मा नित्य प्रतिष्ठित: । – ध्या वि उप
फल कारण सेवा करै, जाचै त्रिभुवन–राव ।
दादू सो सेवक नहीं, खेलै अपना दाव ॥ – दादू
आशासानो न वै भृत्य स्वामिन्याशिष आत्मन ।
यस्ते आशिष आशास्ते न स भृत्य. स वै वणिक् ॥ – भाग
सुकृत पैंडा चालताँ, बुरा न कबहु होइ ।
अमृत खाता प्राणियाँ, मुवा न सुनिया कोइ ॥ – दादू
पार्थ नैवेह नामुत्र विनाशस्तस्य विद्यते ।
न हि कल्याणकृत् कश्चिद् दुर्गति तात गच्छति ॥ – गीता ६ आ
कच्छप अपने करि लिये, मन इन्द्रिय निज ठौर ।
नाम निरजन लागि रहु, प्राणी परिहरि और ॥ – दादू
यदा संहरते चायं कूर्मोऽङ्गानीव सर्वश ।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेभ्यस्तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥ – गीता २ अ

दादू व कबीर—दादूजी और कबीरजी की विचाराधारा और सिद्धान्तो मे अतिशय साम्य दिखाई देता है। कबीर की तरह निर्गुण ब्रह्म ही दादूजी के उपास्य है। बाह्याडम्बर का परित्याग, हृत्प्रदेश मे उपास्य की उपासना, जाति-पाँति के भेद का परित्याग कर सब मे एकात्मदर्शन आदि कबीर के सिद्धान्तो का दादूजी ने भी पूर्णतया अनुमोदन किया है। कबीर जी का समर्थन करते हुए दादूजी कहते है —

जे था कन्त कबीर का, सोई वर वरिहू ।
मनसा वाचा कर्मणा, मै और न करिहू ॥
साचा शब्द कबीर का, मीठा लागे मोहि ।
दादू सुनतां परम सुख, केता आनन्द होहि ॥

कवीरजी व दादूजी की साखियो मे बहुधा भावो तथा वाक्याशो तक की समानता दृष्टिगोचर होती है। जैसे —

नौ मण सूत उलझिया, कबीर घर घर बारि ।
तिन सुलझाया बापुडे, जिन जाणी भगति मुरारि ॥ – कबीर
जीव जंजालों पडि गया, उलझ्या नौ मण सूत ।
कोइ इक सुलझै सावधान, गुरु वायक अवधूत ॥ – दादू
निस अन्धियारी कारणें, चौरासी लख चन्द ।
अति आतुर उदै किया, तऊ दिष्टि नहिं मन्द ॥ – कबीर
अनेक चन्द उदै करै, असंख सूर प्रकास ।
एक निरंजन नाम बिन, दादू नहीं उजास ॥ – दादू
सुखिया सब संसार है, खावे अरु सोवे ।
दुखिया दास कबीर है, जागे अरु रोवे ॥ – कबीर।
सारा सूरा नींद भरि, सब कोई सोवै ।
दादू घायल दरदवन्द, जागै अरु रोवे ॥

यह सब विचारो की समानता होते हुए भी दादू-वाणी मे बहुत सी विशेषताएँ है। दादू की वर्णन शैली अत्यन्त विशद् व प्राञ्जल है। वे प्रत्येक विषय का वर्णन व्यवस्थित तथा साङ्गोपाङ्ग करते है। कबीर की तरह कुछ प्रभावशाली बाते कह कर ही उसकी समाप्ति नही करते। जैसे जीव के सूक्ष्म जन्मो का वर्णन करते हुए कबीर ने कहा है—

प्राण पिण्ड को तजि चलै, मुवा कहै सब कोइ ।
जीव छतॉं जामै मरै, सूषिम लखै न कोइ ॥

इस एक साखी के द्वारा 'स्थूल देह वियोग रूप मृत्यु को सब कोई जानता है किन्तु स्थूल देह की स्थिति मे भी जीव के कितने जन्म और मरण होते रहते है, उन सूक्ष्म जन्मो और मरणो को कोई नही जानता' यह कह कर उसे समाप्त कर दिया है परन्तु दादू ने जीव के सूक्ष्म जन्मो का उनके कारण मानसिक गुण व्याप्ति का तथा उसके परिहार रूप मन स्थैर्य आदि सभी अङ्गो का स्पष्टीकरण किया है। जैसे:-

जीव जनम जाणे नहीं, पलक पलक में होइ ।
चौरासी लख भोगवै, दादू लखै न कोइ ॥
जेते गुण व्यापैं जीव को, तेते ही अवतार ॥
सब गुण सबही जीव के, दादू व्यापै आइ।
घट मांहैं जामै मरै, कोइ न जाणैं ताहि ॥
कबहूं पावक कबहूं पाणी, धर-अम्बर-गुण बाइ ।
कबहूं कुंजर कबहूं कीडी, पर पशुवा ह्वै जाइ ॥

निस वासर यहु मन चलै, सूक्षम जीव सहार ।
दादू मन थिर कीजिए, आतम लेहु उबार ॥

यहाँ प्रथम साखी मे साधारण जनो द्वारा सूक्ष्म जन्मो की अज्ञेयता का, द्वितीय मे उसके कारण मन मे गुण व्याप्ति का, तृतीय मे गुणोदयजन्य सूक्ष्म जन्म के उदाहरणो का तथा चतुर्थ मे उनके परिहार के उपाय मन स्थैर्य का वर्णन किया है।

दादूजी की इस निरूपण शैली का चरमोत्कर्ष 'परचै के अङ्ग' मे देखा जा सकता है। जहाँ अनुभूति से अनुप्राणित उनकी विचार धारा प्राञ्जल भाषा मे अविच्छिन्न रूप से प्रवाहित होती है, वहाँ रूपक का प्रवाह भी दर्शनीय है। दादूजी ने अद्वैत वेदान्त के सिद्धान्तो का भी प्रसङ्गवश सुन्दर निरूपण किया है जो सर्वथा शास्त्रो से मेल खाता हुआ है। जीवित अवस्था मे देहान्त-करणादि के सत्ताकाल मे उनके धर्म भूख, प्यास, शीत, उष्ण, राग, द्वेष, द्वन्द्वो तथा अन्त करण के गुणो से कैसे छुटकारा पाया जा सकता है, इस प्रश्न का जो उत्तर दादूजी ने दिया है, वह पूर्णत इस विषय मे भगवान् शुकदेवजी द्वारा राजा परीक्षित को दिये गये उत्तर से मिलता है। जैसे —

माही थैं मन काढि कर, लै राखै निज ठौर ।
दाद भूले देह गुण, बिसरि जाय सब और ॥
काया की संगति तजै, बैठे हरि पद माँहिं ।
दादू निर्भय है रहै, कोई गुण व्यापै नाहि ॥
अहं ब्रह्म परंधाम ब्रह्माह परमं पदम् ।
एव समीक्षन्नात्मानमात्मन्याधाय निष्कले ॥
दशन्त तक्षक पादे लेलिहान विषाननै. ।
न द्रक्ष्यसि शरीर च विश्वं च पृथगात्मन ॥ भाग १२ अ १।

यहाँ उनकी वाणी से वेदान्त विषयक कुछ साखियाँ उद्धृत की जाती है जिनसे उपर्युक्त कथन की यथार्थता सिद्ध हो सके। यथा अन्त करण मे रहते हुए भी उसके धर्मों से ब्रह्म की असपृक्तता —

जल मे गगन गगन मे जल है, पुनि वह गगन निरालम् ।
ब्रह्म जीव इहि विधि रहे, ऐसा भेद विचारम् ॥

आभास वाद या प्रतिबिम्ब वाद —

ज्यो दर्पन मे मुख देखिये, पानी मे प्रतिबिम्ब।
ऐसे आतमराम है, दादू सब ही सग॥
परब्रह्म परात्परं, सो मम देव निरजनम्।
निराकार निर्मल, तस्य दादू वन्दनम् ॥
कृत्रिम नहीं सो ब्रह्म है, घटै बधै नहीं जाइ।
पूरण-निहचल एक रस, जगत न नाचै आइ॥

माया उपजै-विनसै गुण धरै, यहु माया का रूप।
दादू देखत थिर नहीं, खिण छाँही खिण धूप ॥

गुणातीत. गुणातीत सो दरसनी, आपा धरै उठाय।
दादू निर्गुण राम गहि, डोरी लागा जाय ॥

माया गुण माया का गुण बल करै, आपा उपजै आइ।
राजस तामस सात्विकी, मन चंचल ह्वै जाइ ॥

ब्रह्म गुण आपा नांहीं बल मिटै, त्रिविध तिमिर नहिं होइ।
दादू यहु गुण ब्रह्म का, सुन्नि समाना सोइ ॥

निर्गुण भक्तिमार्ग को अपनाने पर भी कबीर मे ज्ञान का प्राधान्य है, जबकि दादूजी की उपासना मे प्रेम का प्राधान्य है।

प्रेम भगति जब ऊपजै, निहचल सहज समाधि।
दादू पीवै राम रस, सतगुरु के परसाद ॥
प्रेम भगति जब ऊपजै, पंगुल ज्ञान विचार।
दादू हरि रस पाइये, छूटे सकल विकार ॥

प्रेम प्राधान्य के कारण ही दादू प्रेम-दरीया मे या सहज सरोवर की प्रेम-तरङ्ग पर परमात्मा के साथ झूलते है।

दादू, कबीर की तरह उलटबासियो तथा अप्रस्तुत विधानो का अधिक प्रयोग नही करते। वे प्रत्येक वस्तु को स्पष्ट व सरल रीति से सरल शब्दो मे कहना चाहते है। अत जहाँ उनका प्रयोग किया है, वे भी स्पष्ट व सुबोध है। निम्न उदाहरणो से इसका स्पष्टीकरण हो जाता है।

ऐसा अचरज देखिया, बिन बादल बरसै मेह।
तहँ चित चातक ह्वै रह्या, दादू अधिक सनेह ॥
ऐसी एकै गाय है, दूझै बारह मास।
सो सदा हमारे सङ्ग है, दादू आतम पास ॥
तरुवर साखा मूल बिन, रज वीरज रहिता।
अजरामर अतीत फल, सो दादू गहिता ॥

दादू प्रकृति से ही दयालु सरल व विनीत है। उनमे कबीर की तरह शुष्कता, उग्रता व अक्खड़पन नहीं है। इसलिए वे मूर्तिपूजा, बाह्याडम्बर आदि के खण्डन मे भी कबीर की तरह कटु आक्षेपात्मक शैली का प्रयोग नही करते। नीचे के उदाहरणो मे दोनो के इस अन्तर का स्पष्ट दर्शन हो जाता है .—

पत्थर पूजै हरि मिलै, तो मै पूजूं पहाड ॥ – कबीर
जिन ककर पत्थर सेविया, सो अपना मूल गंवाइ ।
अलख देव अन्तर बसै, क्या दूजी जगह जाइ ॥ – दादू
माया कारण मूड मुंडाया, यहु तो जोग न होई।
पारब्रह्म सो परचा नाहीं, कपट न सीझै कोई ॥
जोगी जंगम सेवडे, बोध सन्यासी शेख।
षट्-दर्शन दादू राम बिन, सबै कपट के भेख ॥ – दादू

कबीर की भाषा पूर्वी बोली है जिसमे बिहारी व अवधी की प्रधानता है। यद्यपि उसमे खडी ब्रज, पजाबी, राजस्थानी, अरबी, फारसी आदि भाषाओ के भी शब्द व क्रिया पद मिलते है किन्तु इन भाषाओ मे उन्होंने अपनी रचना नही की है। दादू वाणी मे मारवाडी, ब्रजमिश्रित खडी बोली की प्रधानता है और उसमे अन्य बोलियो के भी शब्द है। किन्तु दादूजी ने शुद्ध पजाबी, शुद्ध गुजराती व शुद्ध फारसी मे भी साखी और पद लिखे है जो दादू-वाणी मे उपलब्ध होते है। इससे दादू बहुभाषाविद् थे, यह स्पष्ट झलकता है। कबीर की भाषा अपरिमार्जित व अपरिष्कृत है, जब कि दादू की भाषा कबीर की अपेक्षा अत्यधिक परिमार्जित, परिष्कृत व प्राञ्जल है। कबीर ने शब्दो को बहुत तोड़ा-मरोडा है जबकि दादू ने ऐसा नहीं किया है। कबीर की भाषा मे अक्खडता है तथा उसमे कोमलता व प्रसाद का सर्वथा अभाव है जबकि दादू की भाषा मे कोमलता, प्रसाद व सरसता पर्याप्त मात्रा मे है। निम्न साखियो से उनकी भाषा की प्राञ्जलता व सरसता का आभास मिल जाता है -

दादू दरिया प्रेम का, तामे झूलै दोइ ।
इक आतम परमातमा, एकमेक रस होइ ॥
दादू सरवर सहज का, तामे प्रेम तरङ्ग।
तहँ मन झूलै आतमा, अपणे साई सङ्ग ॥
शून्य सरोवर मीन मन, नीर निरंजन देव।
दादू यहु रस विलसिये, ऐसा अलख अभेव ॥
हरि चिन्तामणि चितता, चिता चित की जाइ ।
चिन्तामणि चित मे मिल्या, तहँ दादू रह्या लुभाइ ॥

**प्रश्नोत्तर शैली**—दादू ने तत्त्वनिरूपण शैली मे प्रश्नोत्तर शैली को भी सफलता के साथ अपनाया है। उन्होंने साखी व पद दोनो इस शैली मे लिखे है। तत्त्व-निरूपण के लिए यह शैली अत्युत्तम, रोचक व सुबोध प्रतीत होती है। निम्न उदाहरणो के द्वारा इस कथन की यथार्थता की झलक मिल जाती है —

प्रश्न— जिन हम सिरजे सो कहाँ ? सतगुरु देहु दिखाइ।
उत्तर— दादू दिल अरवाह का, तहँ मालिक ल्यौ लाइ॥

यहाँ साखी के पूर्वार्द्ध मे शिष्य का प्रश्न है कि हे गुरो! हमे जगत्स्रष्टा परमात्मा का दर्शन कराइये कि वे कहाँ है ? साखी के उत्तरार्द्ध मे इसका उत्तर दिया गया है कि जहाँ हृदय-प्रदेश[1] मे जीव है, वही परमात्मा है, वृत्ति के अन्तर्मुखीकरण रूप लय के द्वारा उसका साक्षात्कार किया जा सकता है।

प्रश्न— क्षुधा तृषा क्यों भूलिये ? सीत तपत क्यों जाइ ?
क्यों सब छूटें देह गुण ? सतगुरु कहि समझाइ॥
उत्तर— मांहीं थैं मन काढि करि, ले राखै निज ठौर।
दादू भूले देह गुण, विसरि जाइ सब और॥

राग गौडी मे ऐसे अनेक पद है जिनमे इस शैली को अपनाया गया है। इनमे ब्रह्म की स्वाधिष्ठानता, अनिर्वचनीयता, निर्लिप्तता, सर्वव्यापकता आदि का निरूपण किया गया है। इसके लिए राग गौडी के ५३ से ५७ तक के पद द्रष्टव्य है। किन्तु इस शैली मे दादू का एक अभिनव प्रकार और है, जिसमे एक पद मे जिस क्रम के चरण या चरणार्ध के द्वारा जितने प्रश्न किये गये है उन सबका उसी क्रम से दूसरे पद मे चरण या चरणार्ध के द्वारा उत्तर दिया गया है। जैसे विरहिणी के रूप मे साधक जिज्ञासु का प्रश्न है—

पथीडा बूझै बिरहिणी ? कहिने पिव की बात।
कब घर आवें कब मिले, जोऊं दिन अरु रात ॥ टेक॥
कहाँ मेरा प्रीतम कहाँ बसै, कहाँ रहै करि वास ?
कहँ ढूंढूँ कहँ पाइये, कहाँ रहै किस पास ? १॥
कवन देस कहँ जाइये, कीजै कौन उपाय ?
कौन अङ्ग–कैसे रहै, कहा करै समझाय ? २॥
परम सनेही प्राण का, सो कत देहु दिखाइ।
जीवन मेरे जीव का, सो मुझ आनि मिलाइ ? ३॥
नैन न आवै नींदडी, निस दिन तलफत जाइ।
दादू आतुर–विरहिणी, क्यों कर रैन बिहाइ ? ४॥

---

१ ईश्वर सर्वभूताना हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति।
भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया॥ गीता अ १८

२ यहाँ साधु पद से ब्रह्मनिष्ठ सिद्ध पुरुष का ग्रहण है। दादूजी इसी अर्थ मे साधु शब्द का प्रयोग करते है। जिज्ञासु साधक के लिए वे सन्त शब्द का प्रयोग करते है। जैसे साखी है — साधु कमल हरि वासना, सन्त भवर सग आइ। दादू परिमल ले चले, मिले राम को जाइ॥

उसी क्रम से ब्रह्मनिष्ठ साधु द्वारा दूसरे पद मे उत्तर है—

साधु कहै[२] उपदेश, विरहिणी।
तन भूलै तब पाइये, निकट भया परदेस, विरहिणी ॥ टेक ॥
तुम ही माही ते बसै, कहाँ रहे करि वास ।
तहँ ढूढे पिव पाइये, जीवन जीव के पास ॥ १ ॥
परम देस तहँ जाइये, आतम लीन उपाइ ।
एक अग ऐसे रहै, ज्यो जल जलहि समाइ ॥ २ ॥
परम सगाती आपणा, कबहूं दूरि न जाइ ।
प्राण सनेही पाइये, तन मन लेहु लगाइ ॥ ३ ॥
जागै जगपति देखिये, परगट मिलि है आइ ।
दादू सन्मुख ह्वै रहै, आनन्द अंग न माइ ॥ ४ ॥

इस प्रकार और भी बहुत सी विशेपताए है, जिनका इस सक्षिप्त भूमिका मे निरूपण नही किया जा सकता। दादू वाणी के विषय मे जो उपर्युक्त विचार प्रकट किये गये है उसमे मतभेद हो सकता है। यद्यपि महात्माओ की वाणी कामधेनु हे, जिससे बोद्धा की रुचि के अनुसार अनेकार्थों का दोहन किया जा सकता है। जैसे—

ज्यो यहु काया जीव की, त्यो साँई के साध ।
दादू सब सतोषिये, माहै आप अगाध ॥

एक अर्थ ·— जैसे सम्पूर्ण शरीरो मे जीव को मनुष्य शरीर अतिप्रिय है वैसे ही सम्पूर्ण प्राणियो मे परमात्मा को सन्त ही अति प्रिय है। व्यापक होने पर भी अगाध स्वरूप परमात्मा सन्तो के हृदय मे विशेष रूप से रहते है, अत सब सन्तो को व सर्व प्रकार से सन्तो को सेवा से सन्तुष्ट करना चाहिए।

अपर अर्थ .— ऊपर की साखी मे बतलाया गया है कि शरीर को भोजन देने से तदन्त स्थ जीवात्मा की तृप्ति होती है। उसी के स्पष्टीकरण रूप मे यह साखी कही गई है।

साखी का अर्थ इस प्रकार है :— जैसे जीव का सम्बन्ध स्थूल शरीर से है उसी प्रकार भगवान् का सम्बन्ध साधु से है। दादूजी कहते है कि जैसे स्थूल शरीर को भोजन देने से एक तदन्त स्थित जीवात्मा की तृप्ति होती है वैसे ही साधु को भोजन देने से एक जीव की तृप्ति नही होती अपितु सभी जीवात्माओ की तृप्ति होती है, क्योकि साधु मे भगवान् स्वय विराजते है और वे सर्वभूतमय है, अत उसकी तृप्ति से सकल जीवो की तृप्ति होती है, जैसे कृष्ण के तृप्त हो जाने से मण्डली सहित दुर्वासा की तृप्ति हो गयी थी। इसीलिए साखी के उत्तरार्ध मे कहा है —

**दादू सब सन्तोषिये, मांहै आप अगाध।**

यद्यपि साधुओ की तरह अन्य शरीरो मे भी परमात्मा की स्थिति है, फिर यह भेद कैसे किया गया कि अन्य प्राणियो मे केवल जीव की स्थिति है और साधु मे भगवान् की ? यह शका हो

सकती है। किन्तु इसका समाधान यही है कि अन्य प्राणियो मे अध्यास-जन्य मालिन्याहकारादि से अन्त करण मलिन है, अत: उसमे प्रतिबिम्बित आत्मा की जीव सज्ञा है और साधु ने आपा आदि सब दोषो का परित्याग कर अपने अन्त करण को शुद्ध कर लिया है, अत उसमे प्रतिबिम्बित आत्मा शुद्ध है, शुद्ध आत्मा ही परब्रह्म व परमात्मा है जिसमे सर्वज्ञता व सर्वशक्तिमत्ता है। इसीलिए शास्त्रो मे जीवन्मुक्त ज्ञानी को ब्रह्मरूप बतलाया गया है।

इस प्रकार सामान्य सी प्रतीत होने वाली साखी मे व्याख्याता की रुचि के अनुसार अर्थभेद हो सकता है तो मार्मिक स्थलो का तो कहना ही क्या ?

दादू वाणी पर कुछ लिखने के लिए अत्यन्त अध्ययन, मनन व परिशीलन अपेक्षित है, तभी उस पर साधिकार लिखा जा सकता है। मेरे इस प्राक्कथन मे इस बात की पर्याप्त कमी रही है तथा जो भी लिखा गया है उसका भी पूर्ण विवेचन स्थानाभाव के कारण नही किया जा सका है और न पूर्ण प्रमाण ही उद्‌धृत किए जा सके है। फिर भी जितना लिखने का आदेश मुझे प्राप्त हुआ था। उसका पूर्णतया पालन न कर जो कुछ अधिक लिखा गया है उसके लिए सम्पादक महोदय से क्षमाप्रार्थी हू।

स्वामी सुरजनदास आचार्य, एम.ए.
जयपुर

***

## नमामस्तं दादूम्

यदीया श्रीवाणी ह्यमृतरसनि:ष्यन्दझरणी
श्रुताऽधीता गीता मलिनमपि चित्तं विमलयेत् ।
सदा ब्रह्मध्यानप्रवचनपरत्वेन निरतं
नमामस्तं दादूं शतशतजनाभ्यर्चितपदम् ॥ १ ॥
जना यं सौभाग्याच्छरणमुपयाताश्चरणयो:
कृतार्थास्ते सद्य: सकरुणकटाक्षैरुपकृता:।
असंख्यानामेवं जगति खलु कल्याणकलिनं
नमामस्तं दादूं शतशतजनाभ्यर्चितपदम् ॥ २ ॥
असद्-व्यावृव्याऽस्मान् सति निगमयन्तं गुरुवरं
प्रकाशं यच्छन्तं सकलमपनीमान्धतमसम् ।
नयन्तं मृत्योश्चामृतपदमभूयोऽभवमहत्
नमामस्तं दादूं शतशतजनाभ्यर्चितपदम् ॥ ३ ॥

आचार्य बलराम स्वामी, एम ए



# अथ संतप्रवर श्री स्वामी दादूदयालजी महाराज का

## सक्षिप्त जीवन चरित्र

सतो को परब्रह्ममय जान रु शीश नमाय ।
चरित लिखू श्री दादु का, पढत सुनत अघ जाय ॥ १ ॥
दादू चरित विशाल है, कविता माहि अनेक ।
अत लिखू सक्षिप्त अति, गद्य माहि यह एक ॥ २ ॥

ईश्वर निज इच्छा से समय २ पर जो लोक कल्याणार्थ ससार मे महान् सतो के रूप मे प्रकट होते रहते है। ऐसे ही महान् सत श्री दादूजी महाराज हुये है—अहमदाबाद नगर मे लोधीराम नागर के पुत्र नही था, उसे पुत्र की बड़ी अभिलाषा थी, वह अपनी इच्छा पूर्ति के लिये सन्तो की सेवा करता रहता था। एक दिन उसे एक सिद्ध सन्त का दर्शन हुआ, उसने बडे प्रेम से प्रणाम किया। सन्त प्रसन्न होकर बोले—जो इच्छा हो वही माँगो। लोधीराम बोला—और तो आपकी कृपा से सब आनन्द है, किन्तु पुत्र न होने से दु खी हू। सत ने कहा—तुम प्रात साबरमती नदी पर स्नान करने जाते हो, वहाँ ही नदी जल पर तैरता हुआ एक बालक तुम्हे मिलेगा, उसे ही अपना पुत्र मान कर घर ले आना, वह महान् ब्रह्मज्ञानी होगा। सन्त के कथनानुसार वि स १६०१ मे प्रात काल पुनीत पुष्य नक्षत्र मे अहमदाबाद मे साबरमती नदी प्रवाह मे कमल-दल समूह पर तैरता हुआ बालक मिला, उसे लाकर अपनी पत्नी को दे दिया। बालक को देख कर वात्सल्य प्रेम से उसके स्तनो मे दूध आ गया। बड़े स्नेह से बालक का लालन-पालन होता रहा। बालक का अधिकतर अपनी वस्तु अन्य को देने का स्वभाव देखकर लोधीराम ने 'दादू' नाम रख दिया। जब वे एकादश वर्ष के हुये तब एक दिन तीसरे पहर सायकाल से कुछ पहले बालको के साथ काकरिया तालाब पर खेल रहे थे। उसी समय भगवान् एक वृद्ध ऋषि के रूप मे बालको के पास ही प्रकट हुये। उन्हे देख कर अन्य बालक तो भाग गये किन्तु दादूजी ने पास जाकर बडे प्रेम से प्रणाम किया और अपने पास से एक पैसा भेट दिया। भगवान् ने कहा—इस पैसे की जो वस्तु प्रथम मिले वही ले आ। पहले पान की दुकान आई। दादूजी पान लेकर शीघ्र चले आये और भगवान् को समर्पण कर दिया। भगवान् उनके व्यवहार से बड़े प्रसन्न हुये और प्रसाद देकर कृपा-पूर्वक शिर पर हाथ रक्खा। उसी समय दादूजी के मुख से—"दादू गैब माहि गुरुदेव मिल्या, पाया हम परसाद। मस्तक मेरे कर धरया, दक्ष्या अगम अगाध।" यह साखी निकली थी। फिर भगवान् निर्गुण भक्ति का उपदेश देकर अन्तर्ध्यान हो गये।

सात वर्ष के पश्चात् फिर भगवान ने दर्शन दिया और राजस्थान मे जाकर निर्गुण भक्ति का प्रचार करने की आज्ञा दी। १९ वे वर्ष मे महाराज ने अहमदाबाद से राजस्थान के लिये प्रस्थान

किया। आबू पहाड होते हुये मार्ग मे ज्ञानदास-माणकदास को केदार देश का हिसा से उद्धार करने का आदेश दिया और पुष्कर होते हुये कुचामण रोड से दक्षिण लगभग १२ मील 'करडाला' ग्राम के पर्वत को अपना साधन स्थल चुना और लगभग १२ वर्ष वहा ही रहे। पर्वत के मध्य एक ककेडे का वृक्ष था, उसके नीचे जाकर प्राय ध्यानस्थ रहते थे। वहा अब छत्री बनी है। वहा की प्रेत-पहाडी मे एक प्रेत रहता था, वह महाराज के पास आकर कुछ अपने चरित्र करने लगा, तब महाराज ने उस पर दया कर उसे मुक्त किया।

पीथा की चोरी छुडाई। उसने फिर रास देखने के निमित्त डाका डाला। तब वह माल, माल-वालो को दिला कर उसे पर्वत शिखर पर महारास दिखाया। वह शिखर रास-स्थान के नाम से वहा प्रसिद्ध है। रास देख कर पीथा ने कहा—"गग यमुन उल्टी बहे, पश्चिम उगे भान। पीथा चोरी ना करे, गुरु दादू की आन।" करडाले से सॉभर आये। वहा उनके उपदेश का प्रभाव देख कर हिन्दू तथा मुसलमान दोनो को ईर्ष्या हुई। उन्होंने तत्कालीन सरकार से ऐसा फरमान निकलवाया कि "जो दादू के पास जायगा, वह ५००) रु दड देगा।" इस फरमान का प्रचार नगर मे करवा दिया गया किन्तु फिर भी दो सेवक दर्शनार्थ दूसरे दिन चले गये। महाराज ने कहा—"तुम क्यो आये हो, तुम दोनो धनी हो, पॉच सौ रुपये दण्ड देने से तुम्हारा पैसा व्यर्थ सरकार मे जायगा।" उन्होंने कहा—"जब तक पैसा है, दण्ड देगे और दर्शन करेंगे।" उनकी दृढ श्रद्धा देखकर महाराज ने कहा—फिर पत्र को अच्छी प्रकार पढ कर दण्ड देना। आश्रम से बाहर आते ही राजपुरुषो ने उन्हे पकड लिया और कचहरी मे ले गये। उन्होंने पत्र दिखाने को कहा, पत्र मे लिखा मिला—जो दादू के पास न जायगा, उसे पाँच सौ रुपये दण्ड देना होगा। सब राज-कर्मचारी यह देखकर अवाक् रह गये और उन्हे छोड दिया। एक दिन एक काजी ने कहा—"तुम हिन्दू तथा मुसलमान दोनो धर्मों के विधान के अनुसार न चल कर इच्छानुसार चलते हो, यह ठीक नही, तुम काफिर हो।" महाराज ने कहा—"जो मिथ्या बोले, वह काफिर होता है, चाहे कोई हो।" इस पर काजी ने रुष्ट होकर महाराज के मुख पर मुक्का मारा। महाराज ने कहा—यदि तुम्हे मारने से प्रसन्नता है तो दूसरी और मार लो। उसने दूसरी ओर मारने को हाथ उठाया तब हाथ ऊपर ही रह गया, न मार सका और तीन मास के भीतर ही हाथ गल कर वह काजी मर गया। उसका जमाई उरमायल अजमेर मे रहता था, उसने जब अपने श्वसुर की मृत्यु घटना सुनी तब वह रुष्ट होकर बोला—"मै सॉभर जाकर उस साधु को गले तक भूमि मे गाड कर मुख के दोनो ओर मुक्के मारूगा।" वह रूई का व्यापारी था। जिस दिन महाराज के मुक्के मारने का विचार आया, उसी दिन रूई मे बिना अग्नि ही अग्नि लग गयी और सात सौ मण रूई तथा उसकी स्त्री बाल-बच्चे जल कर नष्ट हो गये। उस घटना से वह डर गया, फिर महाराज को सताने नही गया। एक दिन महाराज बाहर से नगर मे आ रहे थे, उसी समय वहाँ के शासको ने उन पर मतवाला हाथी छोडा, मार्ग की जनता मे हाहाकार मच गया किन्तु महाराज निर्भय रहे। हाथी ने आकर अपनी सूँड से महाराज के चरण छुये और प्रणाम करके लौट गया। एक दिन रात्रि के समय आश्रम मे चोर घुसा और पुस्तके उठाने लगा। सतो को ज्ञात हुआ तो परस्पर कहने लगे, बोलता नही है, अत चोर ज्ञात होता है। महाराज ने शिष्य सतो को कहा—"हल्ला मत करो" और चोर को कहा 'यहा से शीघ्र चला जा, विशेष जाग होने से तुझे

